# संस्कृत ग्रन्थकारकी लिखित प्रशस्तिका भाव।

विक्रम संवत् १६३२ चैत्र सुदी ८ पुनर्वसु नक्षत्रमें जब अर्गलपुर या आगरेके किलेमें पातिसाह जलालुद्दीन अकबर शाहका राज्य था। तब काष्ठासंघ माथुरगच्छमें पुष्करगणमें लोहाचार्यके अन्वयी भट्टारक श्रीमलयकीर्तिदेवके पदपर भ० गुणभद्र और उनके पदपर श्रीभानुकीर्ति तथा उनके पदपर भट्टारक श्री कुमारसेन हुए हैं, उनकी आम्नायमें अगरवाल जाति गर्ग गोत्रधारी भटानिया-कोलके निवासी श्रावक साधु श्रीनन्दन उनके भ्राता साधु श्री आसू उसकी स्त्री सरो उसके तीन पुत्र हुए। बड़े पुत्र साहू रूपचन्द भार्या जिनमती, उनके पुत्र भी तीन, प्रथम पुत्र साधु जसरथ भार्या गाबो व उसके भी पुत्र तीन, प्रथम पुत्र साह लोरचन्द भार्या प्यारी, इसके पुत्र साह गरीबदास भार्या हमीरदे। इसके पुत्र पांच प्रथम साह हेमराज, भार्या...., साह जसरथके दूसरे पुत्र साधु श्रीछल्लू भार्या भवानी उसके पुत्र साधु चोखसाल भार्या वृबो, साह जसरथके तीसरे पुत्र साधु चोहथ भार्या भागमती, उसके पुत्र दो, प्रथम साधु मोपाल भार्या पारो, पुत्र लालचन्द।

साधु चौहथके दूसरे पुत्र नारायदास भार्या...., साधु रूपचंदके

दूसरा पुत्र साधु रायमल भार्या चिरो, पुत्र साह नथमल भार्या चांदनदे। साधु रूपचन्दके तृतीय पुत्र साधु श्रीपासा भार्या घोषा, पुत्र साधु टोडर, भार्या कसूँभी, पुत्र तीन प्रथम साधु श्री ऋषभदास भार्या कालमती दूसरे पुत्र मोहनदास भार्या मथुरी, तीसरे पुत्र चिरंजीवी रूपमांगद। इन सबके मध्यमें परम श्रावक साधु श्री टोडरने जंबूस्वामी चरित्र लिखवाया व करवाया व कर्मक्षयके निमित्त लिखवाया। लिखा गंगादासने।



# हिन्दी टीकाकारकी प्रशस्ति।

मंगल श्री अरहंत हैं, मंगल सिद्ध महान।
आचारज उवझाय मुनि, मंगलमय सुखदान ॥ १ ॥
युक्तप्रांत लखनौ नगर, अग्रवाल कुल जान।
मंगलसेन महागुणी, जिनधर्मी मतिमान ॥ २ ॥
जिन सुत मक्खनलालजी, गृही धर्ममें लीन।
तृतीय पुत्र सीतल यही, जैनागम रुचि कीन ॥ ३ ॥
विक्रम उन्निस पैंतिसे, जन्म सु कार्तिक मास।
बत्तिसवय अनुमानमें, घरसे भयो उदास ॥ ४ ॥
श्रावक धर्म सम्हालते, विहरे भारत ग्राम।
उन्निससै सैरानके, दाहोदे विश्राम ॥ ५ ॥
सात घर जैन दिगंबरी, दसा हूमड़ जाति।
द्वय मंदिर उत्तम लसै, शिखरबंद बहु भांति ॥ ६ ॥
नसियां लसत सुहावनी, बाला बाला बाल।
सन्तोषचन्द जीतमल, लुणानी चुन्नीलाल ॥ ७ ॥
सूरजमल औ राजमल, उच्छवलाल सुजान।
पन्नालाल चतुर्भुज, आदि धर्मिजन जान ॥ ८ ॥

सुखसे वर्षाकालमें, ठहरा शाला धर्म ।
ग्रन्थ कियो पूरण यहां मंगलदायक पर्म ॥ ९ ॥

वीर चौवीस त्रेसठे, भादव चौदश शुक्ल ।
रवि दिन संपूरण भयो, वंदू श्री जिन शुक्ल ॥ १० ॥

विद्वानोंसे प्रार्थना, टीकामें हो भूल ।
क्षमाभाव धर शोधियो, देखो संस्कृत मूल ॥ ११ ॥

वीरभक्त–ब्र० सीतल ।